**अर्थ:**—जीवों के हृदय में महामोह का संचय हो रहा है और वह अनादिकाल से होरहा है। जिन्होंने वास्तविक चित्तनिरोध करके इस महामोह को निकाल दिया उन्हीं का उत्तरकाल सम्वन्धी पर्याय सुधरा। जवतक महामोह नष्ट नहीं होता तवतक अंतरीय आत्मा ममत्व से छूटता नहीं है। इसलिये ममता नष्ट करने का मूल उपाय मोह कर्म का नाश है। देखो, किसी के भीतर यदि मलप्रकोप हुआ हो तो वह रोगी वन जाता है। उसके रोग दूर करने का उपाय यह है कि वमन तथा रेचन द्वारा वह मल निकाल दिया जाय। इसके लिये उत्तम औषधों का प्रयोग ग्रहण करना पड़ता है। उत्तम औषध ली तो वह मल दूर होने से शरीर आगे के लिये शुद्ध हो जाता है। ससार-रोग का नाश करने के लिये भी ऐसा ही कोई औषध लेना चाहिये। चित्त का पसारा वढ़ने से महामोह कर्म वढ़ता है और उसी का सचय होने से ससार के दु ख वढ़ते हैं। इसलिये चित्त का वास्तविक निरोध करना, यही इसकी औषध है। इस औषध से अनादि-सचित महामोह को दूर किया कि ससार रोग दूर हो जायगा।

महामोह हटने के चिह्न:—

**एकैश्वर्यमिहैकतामभिमतावाप्तिं शरीरच्युतिं,**
**दुःखं दुष्कृतिनिष्कृतिं सुखमलं संसारसौख्योज्झनम्।**
**सर्वत्यागमहोत्सवव्यतिकरं प्राणव्ययं पश्यतां,**
**किं तद्यन्न सुखाय तेन सुखिनः सत्यं सदा साधवः ॥२५६**

**अर्थ:**—जिन महात्माओं का मोह गलित हो गया है उन्हें एकाकी रहना, चक्रवर्ती के सर्वोपरि सुख के समान अपूर्व दीख पड़ता है। उनका मरण होने लगा तो वे मनवांछित लाभ के समान समझते हैं। लाभान्तरायादि घाति कर्मों के क्षयोपशम से यदि कभी सुख संयोग होता दीखा तो उसे वे मोक्षविघातक विघ्न समझकर दुःख मानते हैं। संसार के विषय सुख जैसे जैसे छूटते जाते हैं वैसा ही वैसा उन्हें आनन्द होता है। परोपकार करने मे वे सर्वस्व गमा देने को भी वड़ा भारी आनन्द मानते हैं। और तो क्या, प्राण भी चले जांय तो परवाह नहीं। अथवा सव त्याग करके जब जैनेश्वरी दीक्षा ली जाती है तव जैसे अतीव उत्सव या आनन्द होता है वैसे ही प्राण-नाश होते उन्हें आनन्द होता है। जिनकी यह भावना हो चुकी है

उन्हें कैसा ही दुःख का प्रसंग क्यों न प्राप्त हो परन्तु वे दुःख न मानकर सुख ही उसे मानते हैं। ठीक ही है, इष्टानिष्ट की जब भावना ही नहीं रही तो ऐसा कौनसा प्रसंग है जो उन्हें सुखमय न भासता हो ? इसीलिये साधु-जन सदा सुखी रहते हैं ऐसा कहना सर्वथा सत्य है।

**भावार्थः**—जब कि मोह नहीं रहा तो चाहे जैसा दुःख का प्रसंग आवे पर उन्हें दुःख नहीं होता। कारण ?—

**आकृष्योग्रतपोबलैरुदयगोपुच्छं यदानीयते,**
**मत्कर्म स्वयमागतं यदि विदः को नाम खेदस्ततः।**
**यातव्यो विजिगीषुणा यदि भवेदारम्भकोरिः स्वयं,**
**वृद्धिः प्रत्युत नेतुरप्रतिहता तद्विग्रहे कः क्षयः॥ २५७॥**

**अर्थः**—पूर्वबद्ध कर्म जबतक प्रगट न हो तबतक दुःख का होना संभव नहीं है। और योगी-जन कर्मों का नाश करने मे ऐसे दत्तचित्त होते हैं कि जो कर्म अपने आप आकर प्रगट नहीं होते उन्हें भी वे उग्र तपोबल से खींचकर सामने लाते हैं और नष्ट करते जाते हैं। जबकि यह बात है तो जो कर्म अपने आप ही प्रगट होकर दुःख देने के लिये तत्पर होते हैं उन्हें तो वे योगी बहुत ही प्रसन्नता के साथ भस्म करने को उत्साहित होते हैं। अब कहिये, आये हुए कर्मों से उन्हें संकट क्यों होने लगा ? इसीलिये विद्वान् योगियों को कर्मों के उदय से खेद होना सम्भव नहीं है। देखो—

जिस शूर को शत्रु जीतने की उत्कंठा है वह आप ही शत्रु पर टूटकर पड़ना चाहता है। यदि शत्रु ही स्वयं आकर लड़ना चाहें तो और भी अधिक आनन्द की बात है। उसे उस शत्रु के आक्रमण से दुःख तथा भय कैसा ? प्रत्युत, जो विजय प्रयत्नसाध्य था उसमे अधिक सुगमता हुई समझना चाहिये। उस शत्रु के साथ लडाई मे निःसंदेह विजय ही मिलेगा। बस, इसी प्रकार योगी को उदयावली आकर प्राप्त होने वाले कर्मों से खेद नहीं होता।

अरे भाई, कर्म आकर यदि दुःख दे तो कैसे दे ? ऐसे ही न ? कि वह आत्मेतर इष्ट वस्तुओं का विध्वंस करदे। परन्तु जब कि वे स्वयमेव अन्य वस्तुओं का संयोग हटाने मे सुखी हैं तो इष्टसंयोग-

विच्छेद से उन्हें दुःख किस लिये होगा? देखो, वे साधु मुक्ति का प्रयत्न करते हुए शरीर का छूट जाना अच्छा समझते हैं.—

एकाकित्वप्रतिज्ञाः सकलमपि समुत्सृज्य सर्वंसहत्वाद्,
भ्रान्त्याऽचिन्त्याः सहायं तनुमिव सहसालोच्य किंचित्सलज्जाः
सज्जीभूताः स्वकार्ये तदपगमविधिं बद्धपल्यङ्कबन्धा,
ध्यायन्ति ध्वस्तमोहा गिरिगहनगुहागुह्यगेहे नृसिंहाः ॥२५८

अर्थः—असमझान ... चिंतवन भी नहीं कर पाता है। अर्थात् जिनमें से मिथ्याज्ञान सर्वथा हट गया है। ऐसे महात्मा सच्चे शूर योगी मोह का सर्वथा नाश कर चुके हैं। एकाकी रहने की प्रतिज्ञा स्वीकार कर चुके हैं। अकेले रहकर निर्वाह कर सकते हैं, इसलिये सारा परिग्रह-जंजाल छोड़कर परीषह जीतने को कटिबद्ध हो रहे हैं। अपना कल्याण सिद्ध करने में सदा ही सावधान रहते हैं। आजतक अपने शरीर को अपना सहाई मान रक्खा था और अब भी कर्मों के नाशार्थ तपश्चर्या के लिये कुछ सहाई सा मानते हैं। परन्तु तो भी उसके सम्बन्ध को लज्जा का कारण समझ रहे हैं। इसीलिये वे महात्मा सदा पल्यङ्क-आसन बांधकर इस बात का विचार करते बैठते हैं कि इस शरीर का किस प्रकार नाश हो। हम शरीर के नाश का उपाय वास्तविक ढूंढ़कर निकालें ऐसा विचार कर वे योगी कभी पर्वतों में, कभी जंगलों में और कभी गुफाओं में—ऐसे ही एकांत स्थानों में जाकर ध्यान रखते हैं। अपने मुख्य कार्य को कभी विसरते नहीं हैं। मोह का नाश हो जाने से वे सदा ही अपनी सिद्धि करने में तैयार रहते हैं। ऐसे महात्मा अपनी सिद्धि तो करते ही हैं किन्तु दूसरों के भी कल्याणकर्ता बनते हैं। देखो:—

येषां भूषणमङ्गसङ्गतरजः स्थानं शिलायास्तलं,
शय्या शर्करिला मही सुविहितं गेहं गुहा द्वीपिनाम्।
आत्मात्मीयविकल्पवीतमतयस्त्रुट्यत्तमोग्रन्थय,—
स्ते नो ज्ञानधना मनांसि पुनतां मुक्तिस्पृहा निःस्पृहाः ॥२५९

अर्थः—सारे शरीर में लगी हुई धूल जिनकी शोभा बढ़ा रही है। जिन्होंने पत्थरों के शिलातल को रहने का स्थान बनाया है।

जिन्होंने सोने के लिये शय्या, ककरीली भूमि को बनाया है। जो व्याघ्रादि भयकर जन्तुओं के रहने की गुफाओ को अपना रहने का घर समझते हैं। शरीर को अपना और आत्मा को शरीरमय मानने की मिथ्या वासना जिनके हृदय से निकल गई है अज्ञानान्धकार की गाँठ हृदय से खुल चुकी है। जो आत्मा को केवल संसार से मुक्त करने के अभिलाषी हैं, किन्तु शेष सर्व अभिलाषा नष्ट कर चुके हैं। जिन्होंने केवलज्ञान को ही अपना सर्वस्व समझ रक्खा है। ऐसे योगीश्वर हमारे मन को वीतराग बनाकर पवित्र करो। देखो, और भी उनकी महिमा:—

दूरारूढतपोनुभावजनितज्योतिःसमुत्सर्पणै,-
रन्तस्तत्त्वमदः कथं कथमपि प्राप्य प्रसादं गताः।
विश्रब्धं हरिणीविलोलनयनैरापीयमाना वने,
धन्यास्ते गमयन्त्यचिन्त्यचरितै धीराश्चिरं वासरान् ॥ २६०

अर्थ:—जो योगी अपने सातिशय तप के प्रभाव से ज्ञान-ज्योति का प्रकाश कर चुके है और उस ज्योति के जो किरण पसरे हैं उनके द्वारा वास्तविक अन्तर्गत आत्मतत्त्व को पहिचान चुके हैं। वे ही योगी सच्चे आनन्द मे मग्न होने वाले हैं। उस आत्मानन्द में वे ऐसे तत्पर हो चुके हैं कि उनकी परम शांत मुद्रा को चंचल नेत्र-वाली बनो मे विचरने वाली हरिणी भी निर्भयता के साथ देखकर मस्त हो उठती हैं। धन्य वे धीर योगीश्वर! जो इस प्रकार अद्भुत चर्या से अपने दिनों को विताते हैं।

भावार्थ:—जो आत्मतत्त्व संसारी जनों के स्वप्नगोचर भी नही हुआ वह जिन्होने साक्षात् पा लिया है ऐसे असाधारण एक महिमा के स्वामी योगीश्वर धन्य है। उनके आत्मतत्त्व पाने का परिचय जगल की अति चचल हरिणी भी दे रही है। हरिणियों का इतना चंचल व भययुक्त स्वभाव होता है कि वे मनुष्य को देखते ही दूर भाग जाती हैं। परन्तु जो अन्तरात्मा का प्रत्यक्ष ज्ञान होने से परम वीतरागी बन चुके हैं और जिनकी परम वीतराग चेष्टा ऊपर झलकने लगी है उन योगीश्वरो के दर्शन से कौन भला, दूर भागेगा? अहो, जिनकी आत्मनिष्ठा के बल से सिंहादिक क्रूर जीव भी अपनी

दुष्टता भूल जाते हैं उनके दर्शन से भय कैसा ? उन्हें जो देखे उसे आनन्द ही आनन्द प्राप्त होता है। यह उनके आत्मप्रत्यक्ष होने की महिमा है। देखो, और उन्हीं की महिमा.—

येषां बुद्धिरलक्ष्यमाणभिदयोराशात्मनोरन्तरं,
गत्वोच्चैरविधाय भेदनमयोराराच्च विश्राम्यति ।
यैरन्तर्विनिवेशिताः शमधनैर्बाढं वहिर्व्याप्तय,-
स्तेषां नोत्र पवित्रयन्तु परमाः पादोज्झिताः पांशवः ॥२६१

**अर्थः**—विषयाशा तथा आत्मा, इन दोनों का ही ज्ञान होना कठिन है। विषयों की आशा जहां देखो वहां ही जाज्वल्यमान दीख पड़ती है। शुद्ध आत्मा का अनुभव संसार दशा मे कभी कहीं भी दीख नहीं पाता। इसीलिये संसारी जन स्वानुभूत कामविकारों को ही आत्मा या आत्मलक्षण समझ बैठते हैं। परन्तु इस विषयाशा तथा आत्मा के परस्पर दुर्लक्ष्य भेद को जब तक पूरा समझ नहीं पाया तब तक जिन्होंने थककर अधबीच में ही अपनी बुद्धि को हटाया नहीं, किन्तु जो सतत श्रम करते ही रहे। और अन्त में उस शुद्ध आत्मा को जिन्होंने वास्तविक समझ ही लिया। अतएव जिनका मन बाह्य विषयों में से हटकर आत्मस्वरूप के परमानन्द भोगने में लीन हो गया है। जिन्होंने परम शांतता को ही अपना सर्वस्व समझ रक्खा है। जग मे उन योगाश्वरों के चरणों से झड़कर गिरी हुई परम-पवित्र धूल हमको पवित्र करे। भावार्थ, ऐसे योगीश्वरों की चरणरज हमारा निस्तार करने वाली हो। और उन योगियों के चरणों का हमे सदा ही सहवास प्राप्त हो।

ससारी जनों से उनकी अपूर्वता:

यत् प्राग्जन्मनि संचितं तनुभृता कर्माशुभं वा शुभं,
तद्दैवं तदुदीरणादनुभवन् दुःखं सुखं वागतम् ।
कुर्याद्यः शुभमेव सोप्यभिमतो यस्तूभयोच्छित्तये,
सर्वारम्भपरिग्रहग्रहपरित्यागी स वन्द्यः सताम् ॥२६२

**अर्थः**—जीव पूर्वभवों में जिन शुभ या अशुभ कर्मों का संचय करते हैं उसी का नाम दैव है। जब उस दैव का तीव्र उद्रेक प्रगट होता है तब जीवों को सुख या दु.ख आकर मिलते हैं। उस समय

सामान्य जीवों की यह दशा होती है कि वे उसमें तन्मय बन जाते हैं, और सब कुछ अपना कर्तव्य भूलकर उसी दुःख सुख की भावना करते बैठते हैं। शुभ दैव के समय में जीव विषयानन्द पाकर अपना कर्तव्य भूलते हैं और अशुभ के समय में दुःख से व्याकुल होकर कर्तव्य-विमुख बनते हैं। ऐसे संसार में जो शुभाशुभ दैव के उद्रेक से कुछ सावधान रहकर अपने शुभ कर्मों को छोड़ता नहीं है वह बुद्धिमान् माना जाता है। विद्वान् उसकी प्रशंसा करते हैं। यद्यपि शुभ कर्म भी संसारबंधन का ही एक भेद है। परन्तु उस कर्म के करने वाले भी जब कि आदर योग्य समझे जाते हैं तो जो शुभाशुभ दोनों के नाशार्थ सर्व आरम्भ व परिग्रहों से ममता-प्रेम-वन्धन तोड़ चुका है उसकी महिमा का फिर कहना ही क्या है ? उसे बड़े से बड़े सत्पुरुष वंदते हैं।

जब कि कर्म बलवान् है तो उसकी अवहेलना कैसे हो सके ?—

सुखं दुःखं वा स्यादिह विहितकर्मोदयवशात्,
कुतः प्रीतिस्तापः कुत इति विकल्पाद्यदि भवेत्।
उदासीनस्तस्य प्रगलति पुराणं नहि नवं,
समास्कन्दत्येष स्फुरति सुविदग्धो मणिरिव ॥२६३

**अर्थः**—पूर्व मे किये हुए कर्मों के उदयवश सुख तथा दुःख तो होता ही है। इसमें क्यों तो मैं प्रीति करूं और क्यों सताप करूं ? क्योंकि, ये सुख-दु.ख आत्मीय स्वभाव न होने से मेरी खुद की कुछ हरकत नहीं कर सकते हैं। यदि ऐसा विचार उत्पन्न हो जाय तो सुख-दुःख होते हुए भी जीव उनसे उदास रह सकता है। इस उदासीनता का लाभ यह होगा कि उसके प्राचीन कर्म तो उदय पाकर खिर ही जायँगे, किन्तु विपयमोह न रहने से वह नवीन वंध कुछ भी नहीं वॉधेगा। इसी प्रकार कुछ समय तक वीतराग वना रहने से कर्मों का नाश करके अति निर्मल रत्न के समान शुद्ध हो जायगा और ज्ञान-दर्शनादि गुणों को प्रकाशित करने लगेगा।

यही बात रूपान्तर से आगे भी कहते हैं। देखो—

सकलविमलबोधो देहगेहे विनिर्यन् ,
ज्वलन इव स काष्ठं निष्ठुरं भस्मयित्वा ।

पुनरपि तदभावे प्रज्वलत्युज्ज्वलः सन्,
भवति हि यतिवृत्तं सर्वथाश्चर्यभूमिः ॥२६४

अर्थः—योगीश्वरों मे पूर्ण वीतराग भावों के द्वारा घातिकर्मों का नाश हो जाने पर सर्व तत्त्वों को समझने के लिये समर्थ ऐसा पूर्ण निर्मल ज्ञान प्रगट होता है। इस समय यद्यपि ध्यान के बल से ज्ञान प्रगट होता है और अन्तरंग कर्ममल का प्रायः अभाव भी हो जाता है, परन्तु शरीर तो भी बना ही रहता है। इस शरीर-कुटी में स्थिर रहते हुए योगीश्वर अपने ज्ञान को जग में प्रकाशित करते हैं। सत्य मार्ग का उपदेश कर भव्य-जीवों को ससार से पार करते हैं। फिर उसी केवल ज्ञान के बल से शरीर का नाश कर अमूर्तिक परमात्मपद को प्राप्त करते हैं। उस समय पूरे सिद्धात्मा होकर केवल ज्ञान-ज्योतिमय प्रकाशित होने लगते हैं। जैसे प्रारम्भ में जब अग्नि का लकड़ी में प्रवेश होता है तब लकड़ी भी दीख पड़ती है और अग्नि की ज्वाला भी उठती दीखती है। कालान्तर में वही अग्निज्वाला लकड़ी को सर्वथा भस्म कर देती है और केवल शुद्ध दशा मे वह प्राप्त हो जाती है। यतियों के चारित्र की भी यही महिमा है। भावार्थ, यतियों के चारित्र से वह अपूर्व आत्मस्वरूप प्रगट हो जाता है जो कि संसारी जीवों को चाहे जैसे प्रयत्न करने पर भी प्राप्त नहीं हो पाता। यह बड़ा भारी इसमे आश्चर्य है।

अन्य दर्शनकार मुक्तदशा कैसी मानते हैं?—

गुणी गुणमयस्तस्य नाशस्तन्नाश इष्यते।
अत एव हि निर्वाणं शून्यमन्यैर्विकल्पितम् ॥२६५

अर्थः—वैशेषिक-नैयायिकों ने गुणों को द्रव्यों से एक जुदा कल्पित किया है। और मोक्षदशा मे उन गुणों का नाश हो जाना माना है। इसलिये मुक्त होते ही जीव बुद्धि आदि गुणों से शून्य रह जाता है। परन्तु आश्चर्य, कि जीव का विशेष स्वभाव ज्ञान है। जब कि वही न रहा तो जीव किस स्वरूप मे उस समय रहेगा? इस आक्षेप के भय से बौद्धों ने जीव को ज्ञानादि गुणों से कोई जुदा पदार्थ नहीं माना, किन्तु तन्मय उसका स्वरूप माना है। परन्तु वे भी मुक्ति के समय ज्ञान का उच्छेद हो जाना मानते हैं। इसलिये

ज्ञान का उच्छेद मानो जीव का ही उच्छेद है; ऐसा उन्हें मानना पडता है। इसलिये निर्वाण को शून्य स्वरूप उन्होंने ठहराया है।

यह नहीं मालूम होता कि ऐसा निर्वाण मानकर जीव उसमें क्यों प्रवृत्त होंगे ? अरे भाई, जहाँ मूल का ही उच्छेद हो जाता है वहां से तो यह संसार ही भला है, जहाँ कि समल ही क्यों न हो परन्तु मूल तो कायम रहता है। अतएव:—

**अजातोऽनश्वरोऽमूर्तः कर्ता भोक्ता सुखी बुधः ।**
**देहमात्रो मलैर्मुक्तो गत्वोर्ध्वमचलः स्थितः ॥२६६॥**

**अर्थः**—जीव का स्वभाव द्रव्यदृष्ट्या अनादि मुक्त होने से जन्म-मरण से शून्य है। अथवा मुक्त हो जाने पर संसार के जन्म-मरण होना बन्द हो जाता है, इसलिये भी शुद्ध जीव अजन्मा तथा अमर मानना चाहिये। रूपरसादि गुणवाले पिण्डों को मूर्तिक कहते है। जीव मे ऐसे गुण नहीं है। इसलिये वह बाह्य इन्द्रियों के गोचर नहीं होता और अतएव अमूर्तिक माना जाता है। कर्मबन्धन के रहने से संसार दशा मे वह औपचारिक मूर्तिक भी कहा जा सकता है। परन्तु शुद्ध जीव औपचारिक मूर्ति भी धारण नहीं करता। संसार के स्वभावो की अपेक्षा से जीव कर्मों का कर्ता है। किन्तु शुद्ध मूल व वास्तविक निजी स्वभावों की तरफ देखने से उन्हीं अपने स्वभावों का कर्ता कहा जा सकता है, न कि कर्मो का। ठीक ही है, कर्मों के बन्ध का कारण विकारी दशा है, जो कि कर्म व जीव के सम्बन्ध विशेष से उत्पन्न होती है। उस दशा को न तो ठीक जीव सम्बन्धी ही कह सकते हैं और न कर्म सम्बन्धी ही कह सकते हैं। दोनों के ही मूल स्वभावों से जुदी वह तीसरी एक दशा है। इसीलिये कर्म बन्ध के कर्तृत्व का अपराधी जीव को बताना ठीक नहीं है। जिसका जो कर्ता होता है उसीका और वही भोक्ता भी होता है। इसलिये जीव व्यवहार दृष्टि से कर्मफलों का भोक्ता है और स्वाभाविक गुणों की तरफ देखने से वह उन्हीं स्वाभाविक चैतन्यादि गुणों का भोक्ता है। जीव का स्वभाव सुखी व ज्ञानमय भी है। जीव का परिमाण प्रदेशों की गिनती से तो असंख्यात प्रदेश का है, किन्तु लम्बाई चौड़ाई व ऊंचाई मे यथासमय प्राप्त होनेवाले छोटे बड़े शरीर के बराबर रहता है। मुक्त होते समय कोई कोई जीव क्षण मात्र के लिये लोकव्याप्त भी होता है परन्तु फिर वह तत्काल

सकुड़ कर शरीरमात्र ही हो जाता है। मुक्त होते समय जीव के साथ के कर्मादि सारे मल दूर हो जाते हैं और वह ऊपर की तरफ लोक के अन्त में जाकर ठहरता है। वह वहाँ ऐसा ठहरता है कि फिर कभी वहाँ से विचलित नहीं होता। उस समय इसी जीव को लोग प्रभु, स्वामी, ईश्वर, परमात्मा कहने लगते हैं। ठीक ही है, इससे अब अधिक वैभवशाली व नित्य सुखी दूसरा कौन है?

यहाँ जो अवस्था तथा अपेक्षा के भेद से जीव के विशेषण बताये हैं वे सांख्यादि मतों के निषेधार्थ हैं। सांख्यादि* मतों के अनुसार जीव का स्वरूप संभव नहीं होता और ऐसा स्वरूप युक्तियों से ठीक बैठता है।

विषयसम्पत्ति न रहकर भी मुक्ति में सुख कैसा?—

**स्वाधीन्याद् दुःखमप्यासीत् सुखं यदि तपस्विनाम्।**
**स्वाधीनसुखसंपन्ना न सिद्धाः सुखिनः कथम् ॥२६७**

**अर्थः**—तपस्वियों को अनेक दुःख रहकर भी स्वाधीनता का संकल्पमात्र हो जाने से सुख ही सुख अनुभवगोचर होने लगता है। तो फिर जिनको शरीर के बन्धन से तथा ज्ञानादि गुणों के विघात

---

* अकर्ता निर्गुणः शुद्धो नित्यः सर्वगतोऽक्रियः।
अमूर्तश्चेतनो भोक्ता आत्मा कपिलशासने ॥

(यह सांख्यमत)

दिशं न काचिद्विदिशं न कांचिन्नैवावनीं गच्छति नान्तरिक्षम्।
दीपो यथा निर्वृतिमभ्युपेतः स्नेहक्षयात्केवलमेति शान्तिम् ॥
दिशं न काचिद्विदिशं न काचिन्नैवावनीं गच्छति नान्तरिक्षम्।
जीवस्तथा निर्वृतिमभ्युपेतः क्लेशक्षयात्केवलमेति शान्तिम् ॥

(यह बौद्धमत)

सदाशिवः सदाकर्मा सांख्यो मुक्तं सुखोज्झितम्।
मस्करी किल मुक्तात्मा मन्यते पुनरागतिम् ॥
क्षणिकं निर्गुणं चैव बुद्धो योगश्च मन्यते।
कृतकृत्यं तमीशानो मण्डली चोर्ध्वगामिनम् ॥

(यह अनेक मतसंग्रह)

अष्टविधकर्मविकलाः शीतीभूता निरञ्जना नित्याः।
अष्टगुणाः कृतकृत्या लोकाग्रनिवासिनः सिद्धाः ॥

(स्वमत)

से एवं इन्द्रिय विषयों के अभाव से पद-पद पर होने वाले संसार दशा के दुःख, जब कि सर्वथा उपाधियाँ हट जाने से छूट गये हों तब उन्हें क्यों न अपूर्व सुख या आनन्द प्राप्त होगा ? यदि स्वाधीनता की सीमा तथा इच्छा-द्वेष का अत्यन्त अभाव जिन्हें प्राप्त हो चुका है उन्हें भी सुखी न माना जाय तो सच्चा सुखी कौन दूसरा होगा ? यह शाश्वतिक तथा अकथनीय आनन्द प्राप्त होना विषयों से विमुख होकर तपश्चरण व आत्मध्यान करने का फल है।

ग्रन्थकार का अन्तिम उपसंहार व आशीर्वाद —

इति कतिपयवाचां गोचरीकृत्य कृत्यं,
चरितमुचितमुच्चैश्चेतसां चित्तरम्यम्।
इदमविकलमन्तः संततं चिन्तयन्तः,
सपदि विपदपेतामाश्रयन्तु[1] श्रियं ते[2] ॥२६८

**अर्थः**—श्री गुणभद्र स्वामी कहते हैं कि इस ग्रन्थ में संक्षेप से उत्तम से उत्तम व निर्दोष आत्मा को उपदेश या उसके शुद्ध होने का उपाय दिखाया है। इसका जो मनन करेंगे उन्हें असली आत्मसिद्धि प्राप्त होगी। देखोः—

इस प्रकार थोड़े से वाक्य बनाकर उन वाक्यों में यह पवित्र विषय मैंने गूंथा है। इस ग्रन्थ मे ससार से मुक्त होने वाले योगीश्वरो का कर्तव्य व ध्येय विषय इकट्ठा किया गया है। इसीलिये मोक्ष के उपायों में लगे हुए योगीश्वरों के चित्त को यह ग्रन्थ आनंद-दायक होगा। इस ग्रन्थ मे जो वर्णन किया है वह सर्वथा उचित है। अर्थात्, इसी प्रकार जो योगीश्वर अपनी चर्या रखते हैं वे अवश्य आत्मसिद्धि को पाते हैं। पूर्वाचार्यों ने भी इसी प्रकार आत्म-सिद्धि का उपाय आज तक वर्णन किया है। इस ग्रन्थ का विषय क्या है, इस प्रश्न का उत्तर स्वयं ग्रंथकार ने प्रारम्भ मे दिया है, कि 'आत्मा❀ के शुद्ध होने की शिक्षा इस ग्रन्थ मे मैं कहूँगा'। उस शिक्षा को चार विभागो मे विभक्त किया है वे चार विभाग हैः-( १ ) सम्यग्दर्शनाराधना, ( २ ) ज्ञानाराधना, ( ३ ) चारित्राराधना, ( ४ ) तप आराधना। इन्हीं चार आराधनाओं का वर्णन क्रम से इस ग्रन्थ

---

१—'माश्रयन्ते' इति वा पाठः। २ ये चिन्तयन्ति ते।

❀ 'आत्मानुशासनमहं वक्ष्ये मोक्षाय भव्यानाम्'।

में प्रतिज्ञानुसार किया है। जिस प्रकार इस ग्रन्थ में वर्णन किया है यदि उसी प्रकार कोई इसका पूर्ण चिंतन कुछ समय तक निरन्तर अपने मन मे करता जाय तो सम्भव है कि वह अवश्य संसार की विपदाओं से छूटकर मुक्ति के अनुपम ऐश्वर्य को प्राप्त होगा। जो योगीश्वर मुक्ति पाते हैं वे ऐसा ही आराधन करने से पाते हैं, अन्यथा नहीं; यह निश्चय समझना चाहिये। ग्रंथकार इस ग्रन्थ के करने का यही फल समझते हुए मोक्षार्थियों को आशीर्वाद देते हैं कि 'इस ग्रन्थ के अनुसार अन्तिम तप आराधना मे जो पहुँचकर प्रवृत्त होने वाले हैं वे अवश्य व शीघ्र ही मोक्ष लक्ष्मी का आश्रय करो।'

ग्रंथकार गुरु का व अपना नाम दिखाते हैं.—

**जिनसेनाचार्यपादस्मरणाधीनचेतसाम् ।**
**गुणभद्रभदन्तानां कृतिरात्मानुशासनम् ॥२६९॥**

**अर्थः**—अपने गुरु श्री जिनसेनाचार्य के चरणों का मन में सदा चिंतन करने वाले श्री गुणभद्राचार्य ने यह आत्मानुशासन ग्रन्थ बनाया है।

**भावार्थः**—इस ग्रन्थ के कर्ता ज्ञानी विरागी तथा अनेक गुणों से पूज्य हैं इसलिये उनकी कृति भी आदर योग्य है।

अन्तिम मंगलः—

**ऋषभो नाभिसूनुर्यो भूयात्स भविकाय वः ।**
**यज्ज्ञानसरसि विश्वं सरोजमिव भासते ॥२७०॥**

**अर्थः**—अन्तिम मनु या कुलंकर श्री नाभिराज के पुत्र जो श्री वृषभनाथ प्रथम तीर्थंकर, वे तुम्हारे कल्याण के कर्ता हों। जिनके ज्ञान-सरोवर मे सारा जग कमल के तुल्य भासता है।

**भावार्थः**— जब कि जग के जीवों में मोक्ष का तथा न्याय-निर्वाह का उद्योग सर्वथा ही बन्द पड़ रहा था और उसकी आवश्यकता आ पड़ी थी तब इसके थोड़े-बहुत उन्नेता जनों का क्रम से प्रारम्भ होकर अन्त में पूर्ण योग्य नेता व उन्नेता श्री वृषभ स्वामी का अवतार हुआ। उन्होंने सृष्टि के जीवों को दुःख से छूटकर सुख में प्राप्त होने का अनेक प्रकार उपदेश दिया व शासन भी किया। उनके बाद अनेक पुरुष और भी वैसे ही उत्पन्न हुए और उन्होंने भी

यही काम किया। जग के जीवों को सुख में लगा कर वे आप भी परमधाम जाते रहे। इस प्रकार इस सृष्टि पर आज तक यद्यपि अनेकों पुरुष ऐसे हुए कि जिन्होंने जीवों के कल्याण का वास्तविक मार्ग प्रगट किया व जारी रक्खा, परन्तु उन सबों में इस प्रवर्तते हुए युग मे पहिले महात्मा श्री वृषभ देव या ऋषभ देव ही हुए हैं। इसीलिये ग्रंथकार उन भगवान् का यहाँ स्मरण करते हैं और बाकी भव्य जीवों को कहते हैं कि तुम भी उन्हीं के उपदेश से तरोगे।

संसार मे आजतक अनेकों मनुष्य ऐसे हुए हैं कि जिन्होंने एक दूसरे की देखादेखी जीवों के व अपने सुख का विचार किया और जैसा विचारा वैसा उपदेश किया। परन्तु जैसा कुछ निर्दोष कल्याण मार्ग भगवान् ऋषभ देव की परम्परा में आज तक प्राप्त होता रहा है वैसा अन्यत्र नहीं। हो कहाँ से ? सत्य मार्ग का शोध ज्ञान विना नहीं लग सकता है। ज्ञान यदि वास्तविक तथा पूर्ण कहीं था तो यहीं पर। इसीलिये हितार्थी जीवों को दयालु ग्रंथकार कहते हैं कि तुम्हारा सच्चा कल्याण उन्हीं भगवान् वृषभनाथ स्वामी के आश्रय से होगा। इसलिये 'हे संसार के जीवो, उन्हीं का उपदेश सुनो और तदनुसार चलो। जिससे कि तुम्हे अपना अभीष्ट प्राप्त हो। अभीष्ट क्या* ? कल्याण, मंगल, शुभ, आनन्द-परमानन्द, सुख या आत्म-सिद्धि।

॥ इति ॥

वं-दों मैं तुम पांय, नाभि के अनुपम नंदा।
शी-ख देय जिन जगतजीव के काटे फंदा॥
ध-रि जिनदीक्षा घाति घाति-करमनि के द्वंदा।
र-विसम केवलबोध पाय लिय शिव-आनंदा॥

---

* मङ्गलं भगवान् वीरो, मङ्गलं गौतमो गणी।
मङ्गलं कुन्दकुन्दार्यो जैन धर्मोऽस्तु मङ्गलम्॥

# प्रथम श्लोक में विशेष वक्तव्य



अर्थः—गुणभद्रस्वामी कहते हैं, कि अनंत ज्ञानादि=आत्मस्वभाव-प तथा छत्रचामरादि=बाहिरी अतिशय स्वरूप अपूर्व लक्ष्मी के धारी, पापों का नाश करने वाले श्रीवीरनाथ स्वामी चौबीसवे तीर्थंकर को अथवा कर्मशत्रुओं के विनाशक योद्धा को या विशिष्ट लक्ष्मी के उत्पन्न करनेवाले सर्व अरहत आदिक परमेष्ठियों को अपने हृदय से धारण करके आत्मानुशासन नामक ग्रन्थ को लिखता हूँ, जिससे कि प्रतिबोध पाकर भव्य जीवों को संसार दुःखों से छुटकारा हो।

विशेषः—वीर शब्द के जो दो विशेषण दिये है वे दोनों वीर शब्द से भी सूचित होते हैं। पहला विशेषण लक्ष्मीनिवासनिलय है। यह विशेषण वीर शब्द के वि ई×र, ऐसे टुकड़े करने से निकल आता है, क्योंकि, 'वि' नाम विशिष्ट या अपूर्व का है। और 'ई' लक्ष्मी को कहते हैं। 'रा' धातु का देना अर्थ है, इसलिये 'र' का अर्थ देनेवाला है। और देता वही है कि जिसके पास हो। इस प्रकार मिलाने पर वीर शब्द का अर्थ 'अपूर्व लक्ष्मी के धारण करने वाले' ऐसा होता है। दूसरा विशेषण 'विलीनविलय' है। अर्थात् जिसके विलय नाम पाप, विलीन हो चुके है। इस विशेषण की सिद्धि वीर शब्द से तब हो सकती है जब कि वीर शब्द का अर्थ शत्रुओं का जीतनेवाला शूर ऐसा माना जाय; क्योंकि वीर स्वामी ने भी कर्मशत्रुओं का सर्वथा नाश करके उनसे विजय प्राप्त की है। ऐसे दो अर्थ मानने पर 'वीर' शब्द विशेषण रूप हो जाता है। और विशेष अर्थ के समय यह शब्द चौबीसवे तीर्थंकर का वाचक है।

जब यह शब्द विशेषण मान लिया जाता है तब इसका अर्थ अरहंत आदिक पाँचों परमेष्ठी हो सकता है। और इसीलिये पाँचों परमेष्ठियों को इस श्लोक से नमस्कार होना सूचित होता है। जब कि इसको विशेष मान लिया तो इससे वीरनाथ भगवान् को नमस्कार हो जाता है। अथवा वीर शब्द का अर्थ गणितसकेत के अनुसार चौबीस संख्या होता है, क्योंकि विकार से चार की संख्या तथा रेफ से दो की संख्या गणित मे ली गई है। अकों का लिखना उलटी

बाजू से होता है; इसलिये मिलने पर चार दो का अर्थ चौबीस हो जाता है। इस प्रकार इसी वीर शब्द से चौबीसों तीर्थंकरों को भी नमस्कार हो जाता है। विशिष्ट लक्ष्मी की प्राप्ति शास्त्र द्वारा भी होती है इसलिये विशिष्ट लक्ष्मी का दाता ऐसा विशेषण शास्त्र का मान लेने पर शास्त्र को भी नमस्कार इस शब्द से हो जाता है। इस प्रकार देव गुरु शास्त्र तीनों को ही नमस्कार करना इस श्लोक से सिद्ध हो जाता है।

लक्ष्मीनिवासनिलय तथा विलीनविलय ये दोनों विशेषण देव, गुरु, शास्त्रों में से प्रत्येक के हो सकते है और इसीलिये ये तीनों ससार भर के अन्य सभी देवादिकों से अधिक उत्कृष्ट हैं ऐसा सूचित होता है।

संसार से दुःखित हुए भव्यों को मुक्ति सुख की प्राप्ति कराना ही इस ग्रन्थ के बनाने का प्रयोजन कहा है। इससे सिद्ध होता है कि इसे बना कर ग्रन्थकर्ता को अपने लोभ मान आदि की पुष्टि करना या अपनी विद्या का घमण्ड दिखाना इष्ट नहीं था। जो लोभादि के वशीभूत होकर ऐसा कार्य करते हैं, उनसे असत्य अहितकारी उपदेश भी कदाचित् हो जाता है। पर इस ग्रन्थ का हेतु ऐसा नहीं है, किन्तु जीवों के सच्चे सुख का मार्ग इसमे बताया गया है। इसीलिये यह जीवों को परम हितकर्ता तथा ग्राह्य है ऐसा सिद्ध होता है।

जिससे सच्चे आत्मस्वरूप का उपदेश मिल सकता हो वह आत्मानुशासन हो सकता है। इस ग्रन्थ का नाम भी आत्मानुशासन है इसलिये इस नाम पर से सम्बन्ध, अभिधेय, शक्यानुष्ठान ये तीनों विषय स्पष्ट मालूम हो सकते हैं। और इष्ट प्रयोजन को ग्रन्थकार ने 'वक्ष्ये मोक्षाय भव्यानाम्' इस वाक्य से अलग भी दिखा दिया है।

इस श्लोक मे जो मंगल किया है, वह इष्ट देव को नमस्कार करने से तो स्पष्ट सूचित होता ही है किन्तु 'लक्ष्मी' इस कल्याण-वाची शब्द के प्रथम उच्चारण से भी वह मंगल सिद्ध होता है। संसारी जीव लक्ष्मी से सर्व सुख की प्राप्ति होना सुलभ समझते हैं। इसीलिये भगवान् को सब से प्रथम लक्ष्मीनिवासनिलय बताया है जिससे कि श्रोता जन भगवान् को सुखोत्पत्ति करने के लिये समर्थ समझें।

भगवद्गुणभद्र स्वामी ने प्रथम मंगल में महावीर स्वामी अन्तिम तीर्थंकर को हृदय से धारण किया है और अन्तिम मंगल में प्रथम तीर्थंकर का स्मरण किया है। इससे यह व्यङ्ग्य अर्थ निकल सकता है कि जैसे ही कोई इस ग्रन्थ का अध्ययन समाप्त करेगा वैसे ही उसके लिये उत्सर्पिणी के प्रथम तीर्थंकर की उत्पत्ति का समय आकर प्राप्त होगा। अर्थात् इस ग्रन्थ का अध्ययन करनेवाला पुरुष शीघ्र ही सुख शान्ति के सर्वोत्कृष्ट समय में जाकर प्रवेश करेगा अथवा इस ग्रन्थ का अध्ययन करने से पहिले जिसका आत्मा अत्यन्त पतित होगा वह भी अध्ययन समाप्त करते ही परमात्मा बन जायगा। क्योंकि सम्यग्ज्ञान ही इष्ट प्राप्ति का मुख्य उपाय माना गया है। परीक्षा मुख के प्रारम्भ में 'प्रमाणादिष्टसंसिद्धि' ऐसा कहा है। अर्थात् प्रमाण से ही इष्ट सिद्धि होती है। यद्यपि प्रयत्न विना ज्ञानमात्र से कार्यसिद्धि नहीं होती तो भी सम्यग्ज्ञान होने पर प्रयत्न हुए विना रहता नहीं है। इसलिये ग्रन्थ का अध्ययन या ज्ञान भी इष्ट का साधक कहा जा सकता है। अथवा जब कि इस ग्रन्थ का उपदेश सुनने को मिलेगा तो श्रोता मनुष्य अवश्य ही हिताहित प्राप्ति परिहार में लगेगा। इसलिये मनुष्य को परमहित प्राप्त होने में यह ग्रन्थ निदान कारण अवश्य मानना चाहिये।

इस मत में प्राय विद्वानों का विवाद न होगा कि आदि तीर्थंकर के समय मे जैसा कुछ कल्याण का साधन करना सुगम पड़ता था वैसा आज या श्री महावीर स्वामी के समय नहीं रहा। इसीलिये जो धर्मोन्नति के प्रेमी है वे महावीर स्वामी के समय की अपेक्षा आदि तीर्थंकर के समय के प्राप्त होने की अभिलाषा अधिक करेंगे। इसीलिये ग्रन्थकार ने भी इस ग्रन्थ का फल उपर्युक्त माना हो तो उचित ही है।

इन श्लोकों मे लल, नन, वव. क्षक्ष, आदि अक्षरों का अनेक वार आना अनुप्रास गुण को सूचित करता है। अनुप्रास के रहने से कर्णमधुरता प्राप्त होती है। इसी प्रकार इस सारे ही ग्रन्थ मे कर्णमधुरता है। कर्णकटुता कहीं भी न मिलेगी। और अर्थ तो इसका अतिरोचक है ही।

---

# अथ ज्ञान बहत्तरी प्रारम्भते

वीतराग को नमन कर, धरि सतगुरु का ध्यान।
ज्ञान बहत्तर बोल के, कहूँ स्वपर हित ज्ञान ॥

( १ ) यह मनुष्य जन्म महादुर्लभ है। इसे पाकर आलस्य प्रमाद और मोह में दिन न गंवाना चाहिये। जो दिन गंवाता है वह महामूर्ख है।

( २ ) धर्म की सब सामिग्री पाकर, आत्मा का हित साधन करना चाहिये न करने वाला मूर्ख है।

( ३ ) जो पुण्य रूपी पूंजी तो साथ में लाया नहीं और सुखी होने के लिये रात दिन परिश्रम करता है, अधिक तृष्णा बढ़ाता है वह मूर्ख है।

( ४ ) पूर्व पुण्य के उदय से ज्ञानावर्ण कर्म के क्षयोपशम से ज्ञान प्राप्ति हुई लोभ शत्रु को दुखदाई समझा फिर भी सन्तोष न रक्खे वह महामूर्ख है।

( ५ ) किसी सद्गुरु की कृपा से ज्ञानरत्न पाय, उससे अधीरज को बुरा समझा, अतः संसार सम्बन्धी कष्ट आजाने पर धीरज रखना चाहिये न रक्खे तो महामूर्ख है।

( ६ ) ज्ञान की प्राप्ति होने से संसार को असार जाना फिर संसार में फसाने वाले झूठ को न बोले, माया न करे, क्लेश की वृद्धि न करे यदि करे तो वह महामूर्ख जानना चाहिये।

( ७ ) आत्मा की शक्ति के अनुसार सौगंधव्रत ( पंचखाण ) करना चाहिये। न करे तथा सौगन्ध लेकर भंग करे तो वह महामूर्ख है।

( ८ ) पूर्व जन्म के पाप के उदय से दुख आजाय, उस समय आत्मज्ञान के बल से शान्ति धारण करना चाहिये, न करे तो वह महामूर्ख है।

( ९ ) साता वेदनीय कर्म के उदय से सुख पाकर अभिमान न करना चाहिये, अभिमान से धर्म को भूल जावे तो वह महामूर्ख समझना चाहिये।

( १० ) ज्ञान आदि गुण बढ़ाने का प्रयत्न करना चाहिये यदि प्रयत्न न करे और संसार बढ़ाने के खोटे खोटे काम करे तो वह महामूर्ख है।

( ११ ) उत्तम ज्ञानी की संगति पाकर अपनी आत्मा को राग द्वेष से दूर रखना चाहिये, यदि दूर न रखे आत्मा को निर्मल न करे अथवा उसके लिये उपाय न करे तो वह महामूर्ख है।

( १२ ) ज्ञानवान की संगति सेवा भक्ति करके अपनी आत्मा को उज्ज्वल पाप रहित करना चाहिये, न करे तो वह महामूर्ख है।

( १३ ) व्रत पंचखाण में दृढ़ता रखनी चाहिये, न रक्खे कष्ट आजाने पर धर्म छोड़ दे तो वह महामूर्ख है।

( १४ ) सांसारिक कामों में तो नियमों का पालन करता है अर्थात् खाने कमाने आदि के कामों को समय पर अवश्य करता है लेकिन जो धार्मिक काम करने लिये सारे दिन में दो घण्टे का भी नियम न रक्खे वह महामूर्ख है।

( १५ ) कोई उत्तम मनुष्य धर्म का उपदेश देवे, हित की शिक्षा देवे तो उस पर क्रोध न करना चाहिये, करे तो मूर्ख है।

( १६ ) ज्ञानसूर्य का उदय हुआ, संसार को असार समझ मोह ममता को दुख देने वाली और हिंसा आदि पापो की संसार वृद्धि का कारण जान लिया, फिर दुखदायी मोह आरम्भ परिग्रह

आदि संसार के कारणों को नहीं बढ़ाना चाहिये। यदि बढ़ावे तो वह महामूर्ख समझना चाहिये।

( १७ ) थोड़े से जीवन के लिये आरम्भ करता है कषाय करता है दूसरे जीवों को दुःख देता है भय उत्पन्न करता है वह महामूर्ख है।

( १८ ) अपनी आत्मा अनादिकाल से काम, क्रोध, माया, लोभ, मोह, अज्ञानरूप बंधन में पड़ा है उससे छूटने का उपाय करना चाहिए। जो दुरध्यान करता है वह महामूर्ख है।

( १९ ) परकी ऋद्धि मुझे क्यों नहीं मिलती इसे क्यों मिली, इत्यादि दुर्ध्यान न करना चाहिए।

( २० ) दुष्ट जीव परके औगुण देखता है लेकिन अपने औगुण नहीं देखता तथा उत्तम गुण वाले पुरुष में दोष निकालता है वह मूर्ख है।

( २१ ) सुखी होने के लिये जिह्वा के स्वाद के लिये काम भोग का सेवन न करना चाहिये, छल कपट से परिग्रह इकट्ठा न करना चाहिये।

( २२ ) देह का पोषण करने व रसना इन्द्रिय के विषय को पूरा करने के लिये तथा काम भोग सेवन करने के लिये जीवों का घात न करना चाहिए।

( २३ ) सब जीवों को अपने समान जानकर अपने हृदय में दया का भाव रखना चाहिए।

( २४ ) सोच विचार कर बचन बोलना चाहिए और पाप सहित, हास्य सहित भय सहित अन्याय अयोग्य और हानिकारक बचन न बोलना चाहिए बोले तो मूर्ख है।

( २५ ) मनुष्य जन्म का एक पल भी बहुमूल्य रत्न के समान है उसे व्यर्थ गप शप में न गवांना चाहिए।

( २६ ) ज्ञानवान होकर पाचों इन्द्रियों के विषय भोग की इच्छा को न बढ़ावें, मन को वश में रक्खे यदि न करे तो वह महामूर्ख समझना चाहिए।

( २७ ) ज्ञानी अभिमान न करे, पाप कार्य करते हुए मन में शंका भय रक्खे, न रक्खे वह मूर्ख है।

( २८ ) विना मतलब मन को ऊँच नीच जगह न दौड़ावे रूपवती स्त्री को देखकर उसकी चाह न करे मन में बुरे विचार न करे।

( २९ ) निरोगी शरीर पाकर यथा शक्ति तपस्या आदि उत्तम कार्य करना चाहिए।

( ३० ) पूर्व जन्म में पैदा किये हुए अशुभ कर्म को भोगते समय हृदय में विलाप और रौद्र ध्यान न करना चाहिए।

( ३१ ) मनुष्य जन्म पाकर आत्मा के स्वरूप का विचार करे, धर्म के कामों का चिन्तन करना चाहिए।

( ३२ ) धर्मात्मा पुरुष को आत्मा का साधन करते हुए देखकर उसकी निन्दा न करनी चाहिए, द्वेष व ईर्ष्या न करनी चाहिए, उसके अवगुण प्रगट न करना चाहिये, हँसी न करना चाहिए यदि करे तो वह महामूर्ख।

( ३३ ) वीतराग अरहंत देव के वचन में श्रद्धा प्रतीत करनी चाहिए, शंका कांक्षा आदि उत्पन्न कर जन्म नही गवांना चाहिए यदि उसके विपरीत करे तो वह मूर्ख है।

( ३४ ) गुणवान महापुरुषों को देखकर अति आनन्द मानना चाहिए उनकी सेवा भक्ति तथा गुण कीर्तन करना चाहिए।

( ३५ ) संसाररूपी वन काम, क्रोध, लोभ, मोहरूपी, दावानल से जल रहा है। मनुष्य इस जलते हुए संसार को शान्ति क्षमा निर्लोभता आदि जल से शान्ति कर इसमें से सारभूत धर्मरूपी रत्न को निकाल ले, न निकाले वह मूरख।

( ३६ ) संसाररूपी वन में अनंतकाल भटकते भटकते भारी पुण्य के उदय से सुखकारी मनुष्य जन्मरूपी विश्राम पाया, इसे पाकर विश्राम की जगह क्लेश न करना चाहिए आत्मा को फिर दुख में न पटकना चाहिए।

( ३७ ) बीते हुए काल में अनंतानंत जन्म मरण किये, अनंत दुख भोगे इसे न भूलना चाहिए जो भूले वह मूर्ख है।

( ३८ ) मनुष्य जन्म पाकर अच्छे अच्छे काम करना चाहिए, यथाशक्ति उपकार अवश्य करना चाहिए नहीं करे वह मूर्ख है।

( ३६ ) आयु को अंजुली के जल समान अस्थिर जानकर संसार में लीन नहीं होना चाहिए, तेरा मेरा न करना चाहिए।

( ४० ) बिना घृत डाले ही तृष्णारूपी अग्नि की ज्वाला उठती रहती है, उसमें फिर परिग्रहरूपी घृत डालकर शीतल होने की आशा न रखनी चाहिए जो शीतल होने की आशा रखता है वह महामूर्ख है।

( ४१ ) शास्त्र में कही गई नरक की अनन्त वेदना को सुन कर और अच्छी तरह समझ कर आत्मा को समझाना चाहिए और पाप से डरना चाहिए जो न डरे वह महामूर्ख है।

( ४२ ) वृद्धावस्था आजाने पर शक्ति नष्ट हो जाती है हाथ पाँव शिथिल हो जाते हैं नेत्र की शक्ति क्षीण हो जाती है ऐसी हालत में धन की लालसा न रखनी चाहिए वृद्धावस्था में भी जो धन की तृष्णारूपी अग्नि में नित्य जलता रहता है वह मूर्ख है।

( ४३ ) अज्ञानीजीव सारे दिन हायधन हायधन करता हुआ धंधे में मग्न रहता है, रात्रि प्रमाद में बिताता है लेकिन दो घण्टे भी ममता धारण कर धर्म साधन नही करता वह महामूर्ख है क्योंकि वह ६० हाथ की रस्सी कुए में डालकर दो हाथ रस्सी भी अपने में नही रखता है।

( ४४ ) झूठा तथा पाप का उपदेश न देना चाहिए आत्मा के हानि पहुँचाने वाली कुविद्यायें लोगों को नहीं सिखानी चाहिए अनर्थ नहीं करना चाहिए क्योंकि इन कामों से आत्मा नरकगति पाकर अनन्त दुख भोगता है।

( ४५ ) संसार में जीवों को मरते हुए प्रत्यक्ष देखकर मरने का भय रखना चाहिए अपने को अविनाशी न समझना चाहिए लक्ष्मी को चंचल तथा कुटुम्ब आदि सब परिवार को क्षणभंगुर समझना चाहिये जो न समझे महामूर्ख है।

( ४६ ) ज्ञानी पुरुष संसार के निकम्मे काम नहीं करते किंतु अनन्तकाल का दुख दूर करने के लिये निज ज्ञान प्रगट करने का श्रेष्ठ कार्य करते हैं लेकिन अज्ञानी लोग इससे उल्टा करते हैं।

( ४६ ) अर्थात् संसार के निकम्मे निकम्मे कामों को अच्छा समझते हैं और उसी में परिश्रम करते हैं तथा निज ज्ञान के प्रगट करने वाले श्रेष्ठ कामों को व्यर्थ समझते हैं और उसमें परिश्रम नहीं करते वे महामूर्ख हैं।

( ४७ ) अज्ञानी जीव अपना नाम करने के लिये कीर्ति विस्तारने के लिये अनेक आरम्भ करते है, बड़े-बड़े पाप करते हुए भी भय नहीं खाते, लेकिन वे ऐसा नहीं समझते कि इसका फल हमें अनेक भवों में भोगना पड़ेगा।

( ४८ ) पूर्व जन्म के पुण्य उदय से लक्ष्मी पाकर पाप कार्य से डरना चाहिए जो पाप कार्य से नहीं डरे वह मूर्ख है।

( ४९ ) अज्ञानी जीव शक्ति होने पर भी धर्म कार्य नहीं करते आत्मा का कल्याण नहीं करते, किन्तु जब इन्द्रिय शिथिल और बलहीन हो जाती है, तब धर्म पालन की इच्छा करते हैं, वे महामूर्ख हैं क्योंकि आग लगने पर कुआ खोदना मूर्खता है।

[ ५० ] हर एक प्राणी को क्षमा, दया, विनय, शील, सन्तोष, धैर्य, गम्भीरता आदि उत्तम गुणों को बढ़ाने का अभ्यास करना चाहिये।

[ ५१ ] हिंसा, झूठ, चोरी, कुशील, दुराचरण, निन्दा, ईर्षा, कपट, कुसंगति इत्यादि अनेक दुर्गुणों और कुकार्यों को छोड़ देना चाहिये जो नहीं छोड़ता है वह महामूर्ख है।

[ ५२ ] धर्म पर श्रद्धा रखनी चाहिये, धर्म की प्रभावना करनी चाहिये कालचक्र सिर पर घूम रहा है इसलिये एक क्षण को भरोसा न करके निरन्तर धर्म सेवन करने का नियम करना चाहिये जो नहीं करता वह महामूर्ख है।

[ ५३ ] अभव्य जीव दूसरों को उपदेश देता है लेकिन अपनी आत्मा को नहीं समझता। इसी तरह अज्ञानी लोगों को ठगने तथा प्रसन्न करने के लिये धर्मोपदेश देता है, अपनी प्रशंसा के लिये धर्म ध्यान क्रिया आदि का आचरण करता है वह महामूर्ख है।

[ ५४ ] अपने को और दूसरों को सुखी बनाने का प्रयत्न करना चाहिये जो मनुष्य अपने को सुखी और दूसरों को दुखी देखकर खुश होता है दुखी जीवों की हँसी करता है, दुर्बल अपंग तथा दरिद्र को देखकर करुणा नही करता वह महामूर्ख है।

[ ५५ ] ज्ञान पाने का सार अपनी आत्मा का कल्याण करना दूसरे जीवों को उपदेश देना ज्ञान के साधन पुस्तक कलम आदि देना, ज्ञान दान देना और दिलाना धर्म का कार्य करना उपकार करना आदि है लेकिन जो ज्ञान शक्ति होने पर भी परोपकार मे नही लगता, ज्ञान वृद्धि करने वाले कामो में नहीं लगाता वह महामूर्ख है।

[ ५६ ] धर्म ध्यान, व्रत नियम पच्चक्खाण दान तपस्यादि धर्म कार्य करते हुये किसी मनुष्य को नहीं रोकना चाहिये, जो

अज्ञानी अपने कुटुम्ब को मोह से मना करता है वह मूर्ख है।

[ ५७ ] कुव्यसनी, हिंसक, झूठा, लबार, कपटी, चोर, अन्यायी, चुगलखोर, ईर्ष्यावान, क्रोधी, मानी, मायावी, लोभी, धीरज रहित आदि दुर्जनों की संगति न करना चाहिये। जो इन दुर्जनों की संगति करके अपनी इज्जत आबरू बढ़ाना चाहता है, वह महामूर्ख है।

[ ५८ ] क्रोध, लोभ, भय, हँसी इन चार कारण से झूठ बोला जाता है और झूठ बोलना महापाप है, इसलिये हे चेतन जो तू अपनी आत्मा का कल्याण चाहता है तो असत्य वचन का त्याग करदे इससे उक्त सब पाप टल जायँगे जो मनुष्य उक्त बात का समझकर भी उपयोग नहीं रखता वह मूर्ख है।

[ ५९ ] क्लेश, हँसी, मैथुन, खाज, शोक, चिन्ता, निद्रा, वैर, तृष्णा, निन्दा ये दस बातें घटाने से घटती हैं और बढ़ाने से बढ़ती हैं, ज्ञानी को इन्हें घटाना चाहिये।

[ ६० ] ज्ञान बढ़ाने के निम्न लिखित दस उपाय हैं आहार थोड़ा करना, निद्रा थोड़ी लेना, थोड़ा बोलना, पण्डित के पास रहना, क्रोध नहीं करना, पूर्ण विनय करना, पांच इन्द्रियों को वश में करना, अनेक शास्त्र वांचना, ज्ञानवान से पढ़ना, पूर्ण उद्यम करना इन दस उपायों से ज्ञान की वृद्धि करनी चाहिये जो ज्ञान की वृद्धि नहीं करता वह मूर्ख है।

[ ६१ ] जीव को निम्नांकित दस सामिग्री मिलना महादुर्लभ हैं मनुष्य जन्म, आर्य देश, उत्तम कुल, लम्बी आयु, इन्द्रियों की पूर्णता, निरोग शरीर, साधु सन्तों की सेवा, सूत्र सिद्धान्तों का सुनना, धर्म की श्रद्धा करना, काय क्लेश करके धर्म ध्यान करना, ऐसी सामिग्री पूर्व पुण्य के उदय से मिलती है इसे पाकर जो धर्म साधन नहीं करता वह मूर्ख है।

[ ६२ ] अत्यन्त दुर्लभ वस्तु को पाकर उसकी बड़े यत्न से रक्षा करनी चाहिये, इस बात को अज्ञानी नहीं समझते, वे मोहवश अपने कुटुम्ब परिवार ऐश्वर्य आदि में फसे रहते हैं मेरा तेरा करते है परन्तु यह नही समझते कि यह सब यही रह जावेगा कोई भी साथ नही जावेगा, एक धर्म ही साथ जाने वाला है, अज्ञान तथा मोह को छोड़ना चाहिये।

[ ६३ ] धर्म-धर्म सब कहते हैं लेकिन धर्म का मर्म नही समझते संसार के दुख से छुड़ाकर असली सुख में पहुँचने वाले को धर्म कहते हैं, वह धर्म क्रोध, मान, माया, लोभ का त्याग करने से प्रकट होता है, त्यों-त्यों चारित्र धर्म बढ़ता जाता है इस चारित्र धर्म से ज्ञाना वरणादिक कार्मो का क्षय होकर अनन्त ज्ञान आदि गुण प्रगट होते हैं, क्रिया दो प्रकार की है शुभ और अशुभ। शुभ क्रिया से पुण्य बंध होता है और अशुभ क्रिया से पाप बंध होता है। निवृत्ति क्रिया संवर तथा निर्जरा रूप होती है, इसे समझकर ज्ञान-वान को पालन करना चाहिये।

[ ६४ ] सांसारिक सब जीव विषय वासना में लग रहे है, जहाँ देखो वहीं अपने स्वार्थ की बात बताने वाले मिलते हैं परमार्थ का शुभ मार्ग दिखाने वाले बहुत थोड़े हैं, इसलिये हे चेतन परीक्षा करके परमार्थी ज्ञानवान महापुरुष की सेवा कर जिससे संसाररूपी समुद्र में अनादिकाल से पड़ा हुआ यह जीव मनुष्य जन्मरूपी नाव और परमार्थी महापुरुषरूपी खेवटिया को पाकर नहीं डूबने पावे अर्थात् संसाररूपी समुद्र से पार हो जावे इसलिये संसार रूपी समुद्र पार होने का उपाय करना चाहिए, जो नही करे वह महामूर्ख है।

[ ६५ ] ओ चेतन धर्म करने का अवसर चला जा रहा है आयु क्षण क्षण मे घटती जा रही है परन्तु तू कुछ परवाह नही

करता, मनुष्य जन्म को पाकर वृथा खो रहा है, अरे मूर्ख गया अवसर फिर हाथ आने का नहीं, पीछे पछताना पड़ेगा, तू प्रतिदिन दुख देने वाली तृष्णा को बढ़ाता जा रहा है, सुख सन्तोष में है इसलिये तृष्णा को घटाने के लिए सन्तोष धारण करना चाहिए जो तृष्णा को बढ़ाता है वह महामूर्ख है।

[ ६६ ] संसार में कोई प्राणी सुखी नहीं है जहाँ देखो वहाँ जीव कर्मों के कारण दुखी ही दिखाई देते है, कितने ही अज्ञानी जीव संसार में ही सुख मान रहे है परन्तु यह मानना ठीक नहीं है। यदि अग्नि से शीतलता हो तो संसार में सुख हो, सुख तो सन्तोष में है, इसलिये मन को व्याकुल करने वाली विषय वासना को त्याग कर सन्तोष धारण करना चाहिए।

[ ६७ ] हे चेतना तू इस संसार मे क्यों लुभा रहा है, अज्ञान दशा में पड़ा हुआ तेरा मेरा क्यों कर रहा है, संसार में कोई किसी का नहीं है, जिसका स्वार्थ सिद्ध होता है वह प्रसन्न और जिसका स्वार्थ सिद्ध नही होता वह नाराज होता है। अरे भोले जीव मोह का नशा चढ़ा हुआ है इसलिये तुझे कुछ नहीं सूझता, लेकिन फिर बहुत दुख भोगना पड़ेगा इस पर विचार कर मोह को घटाना चाहिये। जो नहीं घटाता वह मूर्ख है।

[ ६८ ] अरे जीव तूने पूर्वजन्म मे अच्छा पुण्य उपार्जन नहीं किया, इसलिये इस समय तू दुखी हो रहा है, तेरी आजीविका पराधीन है यदि इस समय भी इस जन्म में भी सुकृति के काम नहीं करेगा तो आगे के जन्म में भी दुःखी होगा इसलिये अब शुभ काम करना चाहिये जो न करे वह मूर्ख है।

[ ६९ ] अरे जीव तू अनेक पाप करके लक्ष्मी इकट्ठी करता है और सोचता है कि यह मेरे दुःख के समय काम आवेगी, ऐसा समझना तेरी भूल है। जिस समय पाप का उदय होगा उस समय

लक्ष्मी भी तीन तेरह हो जावेगी क्योंकि लक्ष्मी तो पुण्य के उदय से रहती है, पाप का उदय होने पर नष्ट हो जाती है, ऐसा विचार कर मूर्खता न करके आत्महित करना चाहिए। जो न करे वह महामूर्ख है।

[ ७० ] अरे भोले जीव तू पेट भरने के लिये अनेक अनर्थ करके क्यों कर्मों का बध कर रहा है, भाग्य के अनुसार तुझे अवश्य मिलेगा, कितने ही पाप करने पर भी भाग्य से अधिक नहीं मिल सकेगा। ऐसा विचार कर आत्मा को स्थिर करना चाहिए। जो स्थिर न करे वह महामूर्ख है।

[ ७१ ] संसार में सब जीव अपनी इच्छानुसार बात बनाकर झगड़ते हैं लेकिन तत्व की बात को नहीं समझते, काम, क्रोध, लोभ, मोह को छोड़ने से आत्मा निर्मल होती है। इनको छोड़े बिना मुक्ति की चाह रखना बालू से तेल प्राप्त करने के समान है, काम, क्रोध आदि दोष वाले जीव के नियम व्रत पच्चखाण आदि सब निष्फल हैं, इस बात को समझ कर व्यर्थ वाद विवाद करके जन्म नहीं बिताना चाहिए।

[ ७२ ] दीपक सब जीवों को प्रकाशित करता है किन्तु अपने नीचे हमेशा अंधेरा रखता है। इसी तरह अज्ञानी जीव दूसरों को अच्छे-अच्छे उपदेश देता है लेकिन आप कुमार्ग पर चलता है। अपना अज्ञान अंधकार दूर नहीं करता, हे चेतन जब तू सब कर्मों का क्षय कर केवल ज्ञान आदि प्रगट करेगा तब मोक्ष नगर में पहुँचेगा, इसलिये क्षमा, विनय, शील, सन्तोष आदि गुणों को धारण करना चाहिये, नही करता वह मूर्ख है।

---

मुद्रक :—कपूरचन्द जैन, महावीर प्रेस, किनारी बाजार, आगरा।

# इस ग्रन्थ के लिए दान देने वाले दातारों की सूची

२५१) सेठ सा० लालचन्दजी की पुत्र वधु तेजबाई, उज्जैन
५१) सेठ सा० चांदमलजी कागजी की धर्मपत्नी केसरबाई, लश्कर
५१) गुप्तदान, लश्कर
५१) गुप्तदान, आगरा
५१) पन्नालाल देवलाल अग्रवाल, भितरवार
५१) नाथूलाल अग्रवाल, गवालियर
५१) राजाराम महावीरप्रसाद अग्रवाल, मगरौनी
४१) ज्वालाप्रसाद जैसवाल, गवालियर
४१) कस्तूरचन्दजी सौपुरवाले, लश्कर
३८) हजारीलाल गोलालारे, गवालियर
३५) मनोहरलाल छीतरमल जैसवाल, रूअरवाले
३५) मोतीलाल नेमीचन्द अग्रवाल, भितरवार
३१) कौमिलप्रसाद चम्पालाल अग्रवाल, भितरवार
३१) गुलाबचन्द वरैया, केरूआ
३१) रामचरनजी वरैया, केरूआ
२५) लखमीचन्द किशनलाल अग्रवाल भितरवार
२५) लालाराम नाथूराम वरैया, डबरा
२५) मटरे के जमाई गवालियर के जैसवाल
२५) मिश्रीलाल छोटेलाल अग्रवाल, सहाई नरवर
२६) कालूराम श्रीचन्द जैसवाल, नरवर
२१) मोतीलाल कमलनेन वरैया, मगरौनी
२१) हरीचन्द जी कलकत्ता हाल, लश्कर
२१) भीकारामजी वरैया, मगरौनी
२१) मांगीलाल नरेन्द्रकुमार वरैया, मगरौनी
२१) लखमीचन्द वरैया, मगरौनी
२०) हजारीलाल वरैया, केरूआ
१५) कालूरामजी अग्रवाल, नरवर
१५) मलल्हारी जैसवाल गवालियर
२२) अजुध्याप्रसाद खूबचन्द जैसवाल, खड़िया
११) वामौर की जैन समाज के
११) साहूकार, गवालियर

११) बालचन्द रतनलाल गंगवाल, इन्दौर
११) सगुनचन्दजी गोलसिगारे, भिण्ड लश्कर
११) बलवन्त जैसवाल, गवालियर
११) तुलसीराम जैसवाल, गवालियर
११) फूलचन्दजी जैसवाल, रन्नौद
११) गप्पूलाल जैसवाल घी वाले, लश्कर
११) ग्यासीराम जैसवाल, गवालियर
११) रतनलाल माखनलाल, भितरवार
११) फुन्दीलाल वरैया, केरूआ
११) सुन्दरलालजी वरैया, केरूआ
११) भजनलाल वरैया केरूआ
११) महावीरप्रसाद लोहिया, मगरौनी
११) धनीराम प्रेमचन्द जैसवाल, विहालेवाले
११) हरगोविन्द भगवालाल वरैया, नरवर
११) मोहनलाल बाबूजी जैसवाल, लश्कर
५) बालचन्द परवार, गवालियर
५) गोपीलाल जैसवाल, गवालियर
५) मिश्रीलाल जैसवाल, गवालियर
५) भगवानदास खडिया जैसवाल
५) हीरालाल सर्राफ, मौ वाले
५) ब्रह्मचारिणी बाई, माधोगंज लश्कर
५) मटरेलाल ब्र० के लडिका जैसवाल, गवालियर
५) लखमीचन्द जैसवाल, मुरार
गन्नाथ बाबूलाल अग्रवाल, भितरवार
कुंजलाल, भितरवार
वरैया, आमौर वाले
केरूआ
लवाई, नरवर
ीचन्द सहाई, नरवर
सहाई, नरवर
ई अग्रवाल, नरवर
बाई, नरवर

---

ने से मुरैना के तीन दातारों के नाम रह गये हैं।